पोषित होता है। मूक–सत्संग के बिना देहाभिमान का नाश सम्भव नहीं है। अहंकृति से देहाभिमान ही पुष्ट होता है और अहंकृति–रहित होते ही उत्पन्न हुई वस्तुओं का आश्रय अपेक्षित नहीं रहता। यह नियम है कि जब मानव वस्तु, अवस्था, परिस्थिति के आश्रय से रहित होता है, तब सर्वाधार का आधार स्वतः प्राप्त हो जाता है। इस दृष्टि से आस्था में सजीवता मूक–सत्संग से ही साध्य है।

वस्तु आदि के आश्रय से रहित होते ही असंगता की स्वतः अभिव्यक्ति होती है और फिर मानव बड़ी ही सुगमतापूर्वक ममता, कामना एवं तादात्म्य से रहित हो जाता है। जिसके होते ही परिच्छिन्नता, भेद, भिन्नता शेष नहीं रहती। इस कारण तत्त्व–साक्षात्कार में मूक–सत्संग ही हेतु है। मूक–सत्संग कोई अभ्यास, अनुष्ठान एवं श्रम–साध्य प्रयोग नहीं है, अपितु सहज तथा स्वाभाविक स्वतः सिद्ध तथ्य है। नित्य–प्राप्त की प्राप्ति और पराश्रय की निवृत्ति मूक–सत्संग में ही निहित है। पराश्रय के रहते हुए भोग की रुचि नाश नहीं होती। भोग की रुचि में ही मोह तथा आसक्ति पोषित होती है, जो विनाश का मूल है। पराश्रय मानव को पराधीनता, जड़ता एवं अभाव में ही आबद्ध करता है।

स्वाधीनता, चिन्मयता एवं पूर्णता के लिए, जिससे जातीय तथा स्वरूप की एकता नहीं है, अथवा जिसकी प्रतीति है और प्राप्ति नहीं है, उससे विमुखता अनिवार्य है, जो एकमात्र मूक–सत्संग से ही साध्य है। स्वाधीनता स्वभाव से ही मानवमात्र को प्रिय है, पर श्रम–रहित अर्थात् विश्राम के बिना स्वाधीनता के साम्राज्य में प्रवेश सम्भव नहीं है। इस दृष्टि से मूक–सत्संग में ही नित्य–योग, परम–शान्ति एवं स्वाधीनता निहित है।

मूक–सत्संग से साध्य नित्य–योग में मानव को किसी करण के सहयोग की अपेक्षा नहीं होती; अपितु इन्द्रिय, मन, प्राण, बुद्धि आदि स्वतः अपने अधिष्ठान में विलीन होते हैं; कारण, कि मूक–सत्संग

से असत् का त्याग, अर्थात् ममता, कामना एवं तादात्म्य शेष नहीं रहते। इतना ही नहीं, मूक–सत्संग से आवश्यक सामर्थ्य की अभिव्यक्ति तथा उसका सदुपयोग स्वतः होता है। इस दृष्टि से मूक–सत्संग में सर्वतोमुखी विकास निहित है।

व्यर्थ–चिन्तन से असहयोग, पराधीनता, विषमता तथा जड़ता का नाश और उदारता, समता एवं प्रियता की जागृति मूक–सत्संग से ही होती है। उदारता से जीवन जगत् के लिए, समता से अपने लिए एवं प्रियता से सर्व के आश्रय तथा प्रकाशक के लिए उपयोगी होता है। उदारता, समता एवं प्रियता में ही नित–नव रस निहित है। रस की माँग ही जीवन की माँग है। रस से अरुचि नहीं होती, उसकी निवृत्ति भी नहीं होती; वह क्षति–पूर्ति से रहित, असीम, अनन्त अखण्ड है। 'रस' अनन्त का स्वभाव तथा मानव की माँग है। सुख की दासता तथा दुःख का भय असत् के संग से उत्पन्न होता है और रस की अभिव्यक्ति एकमात्र मूक–सत्संग से ही होती है; कारण, कि मूक–सत्संग अहम्–भाव रूपी अणु का अन्त करने में समर्थ है। इस दृष्टि से मूक–सत्संग में ही मानव के पुरुषार्थ की परावधि है। कोई भी अभ्यास सभी के लिए समान रूप से अनुकूल नहीं होता; कारण, कि अभ्यास का सम्बन्ध प्राप्त वस्तु, योग्यता सामर्थ्य से है।

प्राकृतिक नियमानुसार दो व्यक्ति भी वस्तु, योग्यता, सामर्थ्य की दृष्टि से सर्वांश में समान नहीं हैं। इस दृष्टि से कोई भी अभ्यास ऐसा हो ही नहीं सकता, जो मानव–मात्र के लिए सुलभ हो; किन्तु मूक–सत्संग में सभी का समान अधिकार है। अतः मूक–सत्संग ही एक ऐसा अद्वितीय, अचूक, अनुपम उपाय है कि जिससे प्रत्येक मानव वास्तविक जीवन से अभिन्न हो, कृतकृत्य हो सकता है। इस दृष्टि से यह निर्विवाद सिद्ध है कि मूक–सत्संग ही सर्वतोमुखी विकास की भूमि है।

• • •

समस्त असाधनों की उत्पत्ति अविवेक सिद्ध है; इस कारण अविवेक का अन्त करना अनिवार्य है, जो एकमात्र मूक-सत्संग से ही साध्य है। अविवेक का अन्त होते ही असाधनों का नाश और समस्त साधनों की अभिव्यक्ति स्वतः होती है। मूक-सत्संग समस्त साधनों का उद्गम भी है और समस्त साधन मूक-सत्संग में ही विलीन होते हैं। जिस प्रकार समस्त पौधे भूमि से उत्पन्न होकर, उसी में स्थित रहते हैं और उसी में विलीन भी होते हैं; उसीप्रकार मूक-सत्संग समस्त साधनों की अभिव्यक्ति से पूर्व अपेक्षित है और समस्त साधनों की पूर्णता भी मूक-सत्संग में ही निहित है।

मूल्य
सत्रह रुपये

५००० प्रतियाँ
दिसम्बर २०००



Chitralekhaa - 442415